"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2007-2009."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 51 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 18 दिसम्बर 2009— अग्रहायण. 27, शक 1931

# भाग 3 (1)

## विज्ञापन

### अन्य सूचनाएं

नाम परिवर्तन

एतद्द्वारा सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं कुमारी स्वाति मिश्रा आत्मजा श्री विजय किशोर मिश्रा, आयु 29 वर्ष, जाति ब्राम्हण, निवासी वार्ड नं. 17, जी. ई. रोड़ 06 के पास, मकान नं. 309 पदुमनगर भिलाई-3, तहसील पाटन, जिला दुर्ग (छ. ग.) की हूं. मैं अपने नाम को परिवर्तित कर कुमारी रश्मि मिश्रा रख ली हूँ तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ-पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अत: अब मुझे कुमारी रश्मि मिश्रा आत्मजा श्री विजय किशोर मिश्रा के नाम से जाना व पहचाना जावे.

| पुराना नाम | नया नाम |
|---|---|
| कुमारी स्वाति मिश्रा<br>आत्मजा-श्री विजय किशोर मिश्रा<br>निवासी-वार्ड नं. 17, N. H. 06, मकान नं. 309,<br>पदुमनगर भिलाई -3<br>तहसील-पाटन, जिला-दुर्ग (छ. ग.) | कुमारी रश्मि मिश्रा<br>आत्मजा-श्री विजय किशोर मिश्रा<br>निवासी-वार्ड नं. 17, N. H. 06. मकान नं. 309.<br>पदुमनगर भिलाई -3<br>तहसील-पाटन, जिला-दुर्ग (छ. ग.) |

## नाम परिवर्तन

एतद्द्वारा सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं कुमारी हेमांगी अरविन्द जठार आत्मजा अरविन्द जठार, निवासी स्टेशन रोड दुर्ग, तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) की हूं. मेरा विवाह दिनांक 6-2-2003 को अभिजीत (अनिल) तामस्कर के साथ हुआ. विवाह पश्चात् मैं अपना नाम परिवर्तित कर श्रीमती अवन्तिका तामस्कर रख ली हूँ तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ-पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अत: अब मुझे श्रीमती अवन्तिका तामस्कर पति श्री अभिजीत (अनिल) तामस्कर के नाम से जाना व पहचाना जावे.

| **पुराना नाम** | **नया नाम** |
|---|---|
| कु. हेमांगी अरविन्द जठार<br>आत्मजा-श्री अरविन्द जठार<br>निवासी-स्टेशन रोड, दुर्ग<br>तहसील व जिला-दुर्ग (छ. ग.) | श्रीमती अवन्तिका तामस्कर<br>पति श्री अभिजीत (अनिल) तामस्कर<br>निवासी-सिन्धी कालोनी, तामस्कर बंगला<br>स्टेशन रोड, दुर्ग<br>तहसील व जिला-दुर्ग (छ. ग.) |

## नाम परिवर्तन

एतद्द्वारा सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं कुमारी वर्षा रानी दान आत्मजा श्री विनोद कुमार दान, निवासी एम. आई. जी. 133, पद्मनाभपुर दुर्ग, तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) की हूं. मेरा विवाह दिनांक 4-11-2009 को सौरभ सिंह के साथ हुआ. विवाह पश्चात् मैं अपना नाम परिवर्तित कर श्रीमती वर्षा सौरभ सिंह रख ली हूँ तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ-पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अत: अब मुझे श्रीमती वर्षा सौरभ सिंह पति श्री सौरभ सिंह के नाम से जाना व पहचाना जावे.

| **पुराना नाम** | **नया नाम** |
|---|---|
| कु. वर्षा रानी दान<br>आत्मजा-विनोद कुमार दान<br>निवासी-एम. आई. जी. 133,<br>पद्मनाभपुर, दुर्ग<br>तहसील व जिला-दुर्ग (छ. ग.) | श्रीमती वर्षा सौरभ सिंह<br>पति-सौरभ सिंह<br>निवासी-एम. आई. जी. 133,<br>पदमनाभपुर, दुर्ग<br>तहसील व जिला-दुर्ग (छ. ग.) |

# विविध

## अन्य सूचनाएं

### कार्यालय, उप पंजीयक, सहकारी संस्थाएं, राजनांदगांव (छ. ग.)

राजनांदगांव, दिनांक 19 नवम्बर 2009

क्रमांक/631/उपंरा/परि./2009.—वास्तव में गुहा मछुवा सहकारी समिति मर्यादित चिखली राजनांदगांव, पंजीयन क्रमांक 356, विकासखण्ड एवं जिला राजनांदगांव को कार्यालयीन आदेश क्रमांक 726/उपंरा/परि./2008 राजनांदगाव, दिनांक 16-7-2008 द्वारा सहकारिता विस्तार अधिकारी विकासखण्ड राजनांदगांव को परिसमापक नियुक्त किया गया है. वस्तुत: गुहा मछुवा सहकारी समिति मर्यादित चिखली राजनांदगाव पंजीयन क्रमांक 356 विकासखण्ड एवं जिला राजनांदगांव ने अपने आमसभा दिनांक 05-11-2009 के प्रस्ताव व निर्णय क्रमांक 01 में उक्त संस्था को पुनर्जीवित करने का निर्णय लिया है और प्रस्ताव व निर्णय

क्रमांक 02 के द्वारा संस्था का कारोबार का संचालन हेतु तदर्थ कमेटी मनोनित किया है और उक्त संस्था के परिसमापक श्री आलोक सिंह सहकारी निरीक्षक राजनांदगांव ने यह भी सिफारिश किया है कि गुहा मछुवा सहकारी समिति मर्यादित चिखली राजनांदगांव पंजीयन क्रमांक 356 विकास खण्ड एवं जिला राजनांदगांव को पुनर्जीवित किया जावे और मैं परिसमापक के सिफारिश से सहमत एवं संतुष्ट हूं.

अतएव मैं, एस. एल. विश्वकर्मा, उप पंजीयक, सहकारी संस्थाएं, राजनांदगांव, छ. ग. शासन सहकारिता विभाग के विज्ञप्ति क्रमांक /एफ/ 5-1-99/पन्द्रह-1-सी, दिनांक 26-7-1999 द्वारा प्रदत्त पंजीयक सहकारी संस्थाएं छ. ग. रायपुर के शक्तियों का उपयोग करते हुए छ. ग. सहकारी सोसायटीज अधिनियम 1960 की धारा 69(4) के विहित प्रावधानों के तहत गुहा मछुवा सहकारी समिति मर्यादित चिखली राजनांदगांव पंजीयन क्रमांक 356 विकासखण्ड एवं जिला राजनांदगांव को पुनर्जीवित करता हूं.

यह आदेश आज दिनांक 19-11-2009 को मेरे हस्ताक्षर एवं कार्यालयीन पदमुद्रा से जारी किया गया.

**एस. एल. विश्वकर्मा,**
उप पंजीयक.

---

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित -2009